में अनन्त सौन्दर्य है, भगवद्भक्ति का मधुर-रस है और ईश्वर के अनूप रूप का दिग्दर्शन है। इनके शब्द सच्चे हृदय की तन्त्री से निकले हुए गान हैं, जो हमारी अन्तरात्मा को नचा देते हैं। देव और बिहारी की तरह यह सन्त-समुदाय कोमलाङ्गियों के कलित कलेवर का उपासक नहीं, यह उस परम शान्ति और परमात्मा का उपासक है जिनकी महिमा वेदशास्त्रों ने गाई है, उनके उद्गार हमारे हृदयों में वासना और उत्कण्ठा पैदा न कर, शान्ति और अद्भुत आनन्द का संचार करते हैं। इनकी कविता शराब की बोतल की तरह मस्त और शय्या-सेवी बनाने वाली नहीं है, वरन, दूध के कटोरे की तरह सज्जनों और साधु पुरुषों को प्रसन्न करने वाली है। यह हृदय को क्षुब्ध करने वाली वसन्त की छटा नहीं, वरन् शरद की शीतल चाँदनी है। इन दलित सन्तों के पास राजा महाराजाओं के जगर मगर करते हुए ऊँचे महल नहीं, उनके पास कोई सजावट नहीं, उनके तो केवल टूटी फूटी फूस से बनी झोपड़ियाँ हैं जिनमें वह स्वर्गीय आनन्द है जिसमें मग्न होकर मनुष्य समस्त संसार को भूल जाता है।

इस लेख का उद्देश्य अछूतों की हिन्दी-साहित्य-सेवा का दिग्दर्शन मात्र है। अभी क्षेत्र में बहुत कुछ खोज की आवश्यकता है।

---